यह विश्वास दिलाते हैं कि सम्मानपूर्ण शान्ति और समझौते के लिए जितने मार्ग हो सकते हैं, उन सबको ढूंढकर उनका आसरा लेने के लिए हम अपनी ओर से कोई बात न उठा रखेंगे, तो आशा है कि आप हम लोगों की इस बात पर विश्वास करेंगे। लेकिन फिर भी हम मानते हैं कि अभीतक हमें क्षितिज पर ऐसी शान्त का कोई लक्षण नहीं दिखाई देता। हमें अभीतक इस बात का कोई आसार नहीं दिखाई पड़ता कि ब्रिटिश सरकारी दुनिया का अब यह विचार हो गया है कि खुद हिन्दुस्तान के स्त्री-पुरुष ही इस बात का निर्णय कर सकते हैं कि हिन्दुस्तान के लिए सबसे अच्छा कौन-सा रास्ता है। सरकारी कर्मचारियों ने अपने शुभ विचारों की जो निष्ठापूर्ण घोषणायें की हैं और जिनमें से बहुत-सी प्राय अच्छे उद्देश से की गई हैं, उनपर हम विश्वास नहीं करते। इधर मुद्दतों से अंग्रेज इस प्राचीन देश के निवासियों की धन-सम्पत्ति का जो बराबर अपहरण करते आये हैं, उनके कारण उन अंग्रेजों में अब इतनी शक्ति और योग्यता नहीं रह गई है कि वे यह बात देख सकें कि उनके इस अपहरण के कारण हमारे देश का कितना अधिक नैतिक, आर्थिक और राजनैतिक ह्रास हुआ है। वे अपने-आपको यह देखने के लिए तैयार ही नहीं कर सकते कि उनके करने का सबसे बड़ा एक काम यही है कि वे जो हमारी पीठ पर चढ़े बैठे हैं, उसपर से उतर जायें, और लगभग सौ बरसों तक भारत पर उनका राज्य रहने के कारण सब प्रकार से हम लोगों का नाश और ह्रास करनेवाली जो प्रणाली चल रही है, उससे वे बाहर निकलकर विकसित होने में हमारी सहायता करें, और अबतक उन्होंने हमारे साथ जो अन्याय किये हैं, उनका इस रूप में प्रायश्चित्त कर डालें।

पर हम यह बात जानते हैं कि आपके और हमारे देश के कुछ और मित्र लोगों के विचार हमारे उन विचारों से भिन्न हैं। आप यह विश्वास करते हैं कि शासकों के भावों में परिवर्तन हो गया है, और अधिक

नही तो कम-से-कम इतना परिवर्तन जरूर हो गया है कि जिससे हम लोगो को प्रस्तावित परिषद् में जाकर शरीक होना चाहिए। इसलिए हालाँकि हम इस समय एक खास तरह के बन्धन मे पडे हुए है, तो भी जहाँतक हमारे अन्दर शक्ति है वहाँतक हम इस काम मे खुशी से आप लोगो का साथ देंगे। हम जिस परिस्थिति में पडे हुए है, उसे देखते हुए, आपके मित्रतापूर्ण प्रयत्न मे हम अधिक-से-अधिक जिस रूप में और जिस हद तक सहायता दे सकते है, वह इस प्रकार है —

(१) हम यह समझते है कि वाइसराय ने आपके पत्र का जो जवाब दिया है, उसमें प्रस्तावित परिषद् के सम्बन्ध मे जिस भाषा का प्रयोग किया गया है, वह भाषा ऐसी अनिश्चित है कि पारसाल लाहौर में जो राष्ट्रीय माँग पेश की गई थी, उसका ध्यान रखते हुए हम वाइसराय के उस कथन का कोई मूल्य या महत्व ही निर्धारित नही कर सकते; और न हमारी स्थिति ही ऐसी है कि कांग्रेस की कार्य-समिति, और जरूरत हो तो महासमिति के नियमित अधिवेशन में बिना विचार किये हम लोग अधिकारपूर्ण रूप से कोई बात कह सके। पर हम इतना अवश्य कह सकते है कि व्यक्तिगत तौर पर हम लोगो के लिए इस समस्या का कोई ऐसा निराकरण तबतक सन्तोषजनक न होगा जबतक कि (क) पूरे और स्पष्ट शब्दो में यह बात न मान ली जाय कि भारत को इस बात का अधिकार प्राप्त होगा कि वह जब चाहे तब ब्रिटिश साम्राज्य से अलग हो जाय। (ख) भारत में ऐसी पूर्ण राष्ट्रीय सरकार स्थापित हो जो उसके निवासियो के प्रति उत्तरदायी हो। उसे देश की रक्षक शक्तियो (सेना आदि) पर और तमाम आर्थिक विषयो पर पूरा अधिकार और नियन्त्रण प्राप्त हो और जिसमें उन ११ बातो का भी समावेश हो जाय जो गांधीजी ने वाइसराय को अपने पत्र में लिखकर भेजी थी। (7) हिन्दुस्तान को इस बात का अधिकार प्राप्त न हो जाय कि जरूरत हो तो

वह एक ऐसी स्वतन्त्र पंचायत बैठाकर इस बात का निर्णय करा सके कि, अँग्रेजों को जो विशेष पावने और रिआयतें वगैरा प्राप्त हैं, जिसमें भारत का सार्वजनिक ऋण भी शामिल होगा, और जिनके सम्बन्ध में राष्ट्रीय सरकार का यह मत होगा कि ये न्याय-पूर्ण नहीं हैं या भारत की जनता के लिए हितकर नहीं हैं, वे सब अधिकार, रिआयतें और ऋण आदि उचित, न्यायपूर्ण और मान्य हैं या नहीं।

नोट—अधिकार हस्तान्तरित होते वक्त भारत के हित के विचार से इस किस्म के जिस लेन-देन आदि की जरूरत होगी, उसका निर्णय भारत के चुने हुए प्रतिनिधि करेंगे।

(२) ऊपर बतलाई हुई बातें ब्रिटिश-सरकार को अगर ठीक जँचे और वह इस सम्बन्ध में सन्तोष-जनक घोषणा कर दे तो हम कांग्रेस की कार्य-समिति से इस बात की सिफारिश करेंगे कि सत्याग्रह-आन्दोलन या सविनय-अविज्ञा का आन्दोलन बन्द कर दिया जाय, अर्थात्, केवल आज्ञा-भंग करने के लिए ही कुछ विशिष्ट कानूनों का भंग न किया जाय। पर विलायती कपड़े और शराब, ताड़ी वगैरा की दूकानों पर सब तरह शान्तिपूर्ण पिकेटिंग जारी रहेगी, जबतक कि सरकार खुद कानून बनाकर शराब, ताड़ी आदि और विलायती कपड़े की बिक्री बन्द न कर देगी। सब लोग अपने घरों में बराबर नमक बनाते रहेंगे और नमक-कानून की दण्ड-सम्बन्धी धारायें काम में नहीं लाई जायेंगी। नमक के सरकारी या लोगों के निजी गोदामों पर धावा नहीं किया जायगा।

(३) (क) ज्योंही सत्याग्रह-आन्दोलन रोक दिया जायगा, ज्योंही उसके साथ ही सब सत्याग्रही कैदी और राजनैतिक कैदी, जो सजा पा चुके हैं पर जो हिंसा के अपराधी नहीं हैं या जिन्होंने लोगों को हिंसा करने के लिए उत्तेजित नहीं किया है, सरकार द्वारा छोड़ दिये जायेंगे।

कानूनो के अनुसार जो तमाम सम्पत्तियाँ ज़ब्त की गई हैं, वे सब लोगो को वापिस करदी जायँगी। (ग) सजायाफ्ता सत्याग्रहियो से जो जुर्माने वसूल किये गये हैं या जो जमानते ली गई है, उन सबकी रकमें लौटा दी जायँगी। (घ) वे सब राज-कर्मचारी, जिनमे गाँवो के कर्मचारी भी शामिल है, जिन्होने अपने पद से स्तीफा दे दिया है या जो आन्दोलन के समय नौकरी से छुडा दिये गये है, अगर फिर से सरकारी नौकरी करना चाहें तो अपने पद पर नियुक्त कर दिये जायँगे।

नोट—ऊपर जो उपधारायें दी गई है, उनका व्यवहार असहयोग-काल के सजायाफ्ता लोगो के लिए भी होगा।

(ङ) वाइसराय ने अबतक जितने आर्डिनेन्स जारी किये हैं, वे सब रद कर दिये जायँगे।

(च) प्रस्तावित परिषद् में कौन-कौन लोग सम्मिलित किये जायँगे और उसमें कांग्रेस का प्रतिनिधित्व किस प्रकार का होगा, इसका निर्णय उसी समय होगा जब पहले ऊपर बताई हुई प्रारम्भिक बातो का संतोष-जनक निपटारा हो जायगा।

भवदीय

मोतीलाल नेहरू, मोहनदास करमचन्द गांधी,
सरोजिनी नायडू, वल्लभभाई पटेल,
जयरामदास दौलतराम, सैयद महमूद,
जवाहरलाल नेहरू।

## परिशिष्ट—ग

[ २६ जनवरी १९३१ को पढ़ा गया स्मारक-प्रस्ताव ]

"भारत-माता की उन सन्तानो का, जिन्होंने आजादी की महान् लड़ाई में भाग लिया और देश की स्वतन्त्रता के लिए अनेक कष्ट और

कुर्बानी की, अपने उन महान् और प्रिय नेता महात्मा गांधी का, जो कि हमारे लिए सतत स्फूर्ति के स्रोत रहे है, और जो हमें सदैव उसी ऊँचे आदर्श और पवित्र साधनो का मार्ग दिखाते रहे है, उन सैंकडो हजारो बहादुर नवयुवको का, जिन्होने स्वतन्त्रता की वेदी पर अपने प्राणो की बलि चढाई, पेशावर और सारे सीमाप्रान्त और शोलापुर, मिदनापुर और बम्बई के शहीदों का, उन सैंकडो हजारो भाइयो का, जिन्होंने दुश्मन के नृशस लाठी-प्रहारो का मुकाबिला किया और उन्हे सहा, गढवाली रेजीमेन्ट के सैनिको और फौज और पुलिस के उन सब भारतीय सिपाहियो का, जिन्होने कि अपनी जाने खतरे में डालकर भी अपनी देश भाइयों पर गोली आदि चलाने से इन्कार कर दिया, गुजरात के उन दबग किसानो का, जिन्होने कि बिना झुके और पीठ दिखाये सभी नृशस अत्याचारो का मुकाबिला किया, भारत के अन्य प्रदेशो के उन बहादुर और पीडित किसानो का, जिन्होने कि सब प्रकार के दमन को सहकर भी लडाई में पूरा भाग लिया, उन व्यापारियो और व्यवसाय-क्षेत्र के अन्य समुदायों का, जिन्होने कि जबरदस्त नुकसान उठाकर भी राष्ट्रीय सग्राम में, विशेषकर विदेशी वस्त्र और ब्रिटिश माल के बहिष्कार में, सहायता दी, उन एक लाख स्त्री-पुरुषो का, जो जेल गये और सब प्रकार के कष्ट सहे, यहांतक कि कभी-कभी जेल के अन्दर भी लाठी-प्रहार और चोटें सहीं, और खासकर उन साधारण स्वयंसेवकों का, जिन्होंने कि भारतमाता के सच्चे सिपाहियो की तरह बिना किसी प्रकार की ख्याति या पुरस्कार की इच्छा के एक-मात्र अपने महान् ध्येय का ही ध्यान रखकर कष्टो और कठिनाइयो के बीच भी अनवरत और शान्तिपूर्वक काम किया, हम [illegible] के निवासी गौरव और कृतज्ञतापूर्ण हृदय से अभिवादन करते है, और हम अभिनन्दन और हार्दिक सराहना करते है, भारत की नारी-जाति का, जो कि भारत-माता के सकट के समय अपने

घरो की शरण छोडकर अदम्य साहस और सहिष्णुतापूर्वक, राष्ट्रीय सेना में अपने भाइयो के साथ कधे-से-कधा भिडाकर अगली कतार में खडी रही और बलिदान और सफलता के उल्लास में पूरा-पूरा भाग लिया, और भारत की उस युवकशक्ति और वानर-सेना पर जिसे कि उसकी सुकुमार आयु भी लडाई में भाग लेने और अपने ध्येय पर कुर्बान होने से न रोक सकी, अपना गर्व प्रकट करते है।

और साथ ही, हम कृतज्ञतापूर्वक इस बात की सराहना करते है कि भारत की सब बडी और छोटी जातियो और वर्णों ने इस महान् सग्राम में हाथ बँटाया और ध्येय की प्राप्ति के लिए शक्तिभर प्रयत्न किया। खासकर अल्पसख्यक जातियो—मुस्लिम, सिख, पारसी, ईसाई आदि के प्रति और भी कृतज्ञता प्रकट करते है, जिन्होने अपने साहस और अपनी अनन्य मातृभूमि के प्रति अपनी एकनिष्ठ भक्ति के साथ, एक ऐसे सयुक्त और अविभाज्य राष्ट्र के निर्माण में, जिसकी कि जय निश्चित हो, सहायता दी, और हिन्दुस्तान की स्वतत्रता प्राप्त करने और उसे कायम रखने तथा उस नवीन स्वतत्रता का भारत के सब समुदाय के लोगो की बेड़ियाँ तोड़कर सबमें से असमानता दूर करने के रूप में मानवता के उच्चतर उद्देश्य की पूर्ति के लिए उपयोग करने का निश्चय किया। भारत के हित के लिए बलिदान और कष्ट-सहन के ऐसे महान् और स्फूर्तिदायक उदाहरणो को अपने सामने रखते हुए हम स्वतत्रता की अपनी प्रतिज्ञा को दुहराते है और जबतक हिन्दुस्तान आजाद नही हो जाता तबतक अपनी लडाई जारी रखने का निश्चय करते है

भूतकाल की झाकी देख और अपने को आदर्श स्त्री-रत्न बनावें। तीन भागो मे। चौथा भाग तैयार हो रहा है। मूल्य ३)

७. अनोखा। (अप्राप्य)

८. ब्रह्मचर्य-विज्ञान। (जगन्नारायणदेव शर्मा) इस पुस्तक में ब्रह्मचर्य की महिमा, उसके पालन की विधि, उसके लाभ आदि बातें बहुत अच्छे ढंग से बताई गई है। पुस्तक में वेद, उपनिषद्, पुराण आदि सद्ग्रन्थो के शुभ वचनो का बहुत अच्छा सग्रह है। मूल्य ।।।=)

९. यूरोप का इतिहास। (रामकिशोर शर्मा) यह राष्ट्रीयता, आत्म-बलिदान तथा आजादी का इतिहास है। हर भारतीय को यह इतिहास जरूर पढना चाहिए। मूल्य [illegible])

१०. समाज-विज्ञान। ( चन्द्रराज भण्डारी ) समाज-रचना, [illegible] विकास तथा निर्माण पर इसमें बहुत अच्छी तरह [illegible] है। समाजशास्त्र पर हिन्दी की मौलिक पुस्तक। मूल्य १।।)

११. खद्दर का संपत्तिशास्त्र। [illegible] The [illegible] of Khaddar का हिन्दी अनुवाद। इसमें [illegible]

दक्षिण अफ्रीका का सत्याग्रह। (महात्मा गांधी) सत्याग्रह की उत्पत्ति तथा उसके प्रयोग का खुद गांधीजी द्वारा लिखा इतिहास पढ़ें कि किस प्रकार बहादुरी ने इस अस्त्र द्वारा अफ्रीका-वासियो ने अपने अधिकारो की बिना दूसरो को तकलीफ पहुँचाते हुए रक्षा की। मूल्य १॥)

विजयी बारडोली। [ अप्राप्य ] मूल्य २)

अनीति की राह पर। संयम, इंद्रिय-निग्रह तथा ब्रह्मचर्य पर गांधीजी की यह कृति अनुपम और सर्वश्रेष्ठ है। मूल्य ॥=)

७. सीता की अग्नि-परीक्षा। (काली प्रसन्न घोष) लंका-विजय के बाद सीताजी की अग्नि-शुद्धि का यह वैज्ञानिक विश्लेषण है। विज्ञान का हवाला देकर, यह बताया गया है कि सीता की अग्नि-परीक्षा की घटना सच्ची है। मूल्य ।=)

८ कन्या शिक्षा। हिन्दी के यशस्वी लेखक स्व० चन्द्रशेखर शास्त्री ने इसमें बिलकुल सरल ढंग से, शुरू से लेकर विवाह के बाद तक के कन्याओ के जीवन तथा उनके कर्त्तव्यो की चर्चा प्रश्नोत्तर के रूप में बड़े सुन्दर ढंग से की है। कन्याओ के सीखने योग्य सभी बातें इसमें आगई है। मूल्य ।)

१९ कर्मयोग। अश्विनीकुमार दत्त की यह पुस्तक पढ़ने से पाठक 'कर्मयोग' के संसार में प्रवेश पा जाते है और उनको पारमार्थिक सुख का अनुभव होने लगता है। मूल्य ।=)

२०. कलवार की करतूत। रूस के महान् लेखक महात्मा टाल्स्टाय की सरल भाषा में शराब के आविष्कार की मनोरंजक और शिक्षा-प्रद कहानी। मूल्य =)

२१. व्यावहारिक सभ्यता। बच्चो युवको, यहाँ तक कि अवस्था-प्राप्त लोगो के लिए भी रोज़ के व्यवहार में आनेवाली शिक्षाओ की पोथी। बोधप्रद, शिक्षाप्रद तथा ज्ञानप्रद। मूल्य ॥)

२२. अन्धेरे में उजाला। टाल्सटाय के Light Shines in The Darkness नामक नाटक का अनुवाद। इस नाटक मे टाल्सटाय ने अपने जीवन की छाया अंकित की है। उनके हृद्गत मनोभावो और हृदय-मथन की यह अनुपम कहानी है। मूल्य ॥)

२३. स्वामीजी का बलिदान। (ह० उ०) [ अप्राप्य ] मूल्य ।-)

२४. हमारे ज़माने की गुलामी। [ जब्त . अप्राप्य ] मूल्य ।)

२५. स्त्री और पुरुष। सयम तथा ब्रह्मचर्य पर टाल्सटाय की यह पुस्तक बहुत महत्वपूर्ण है। स्त्रियो को अपनी इच्छा-पूर्ति का साधन समझनेवाले इसे पढें और समझे कि स्त्री-पुरुषो का सम्बन्ध भोग-विलास का नही बल्कि एक पवित्र उद्देश्य के लिए किया गया एक पवित्र सम्बन्ध है। मूल्य ॥)

२६. सफाई। घर, गाँव तथा शरीर की सफाई के सम्बन्ध में उत्तम पुस्तक। ग्रामीणो के काम की चीज़। मूल्य ।=)

२७ क्या करें ? टाल्सटाय की सुप्रसिद्ध पुस्तक What to do ? का अनुवाद। गरीबो एव पीडितो की समस्यायें और उनका हल। यह पुस्तक नही बल्कि समभावी हृदय का मथन है। मूल्य १॥=)

२८. हाथ की कताई-बुनाई। [ अप्राप्य ] मूल्य ॥-)

२९. आत्मोपदेश। यूनान के प्रसिद्ध विचारक [illegible] के उत्तम और महत्वपूर्ण उपदेशों का संग्रह। मूल्य ।)

३० यथार्थ आदर्श जीवन। [ अप्राप्य ] मूल्य ।।।–)

३१ जब अंग्रेज नहीं आये थे। इसमें बताया गया है कि भारत की दुर्दशा किस प्रकार अंग्रेजों के यहाँ आने के बाद से शुरू हुई। स्व०-दादाभाई नौरोजी की Poverty and Un-British Rule in India के आधार पर लिखित। मूल्य ।)

३२ गंगा गोविन्दसिंह। [ अप्राप्य ] मूल्य ।।=)

३३ श्री रामचरित्र। श्री चिन्तामणि विनायक वैद्य लिखित रामायण की कहानी। करुण और मधुर। मर्यादा-पुरुषोत्तम श्री रामचन्द्रजी का जीवन-चरित्र। मूल्य १।)

३४ आश्रम-हरिणी। (वामन मल्हार जोशी) एक पौराणिक गाथा। विधवा-विवाह-समस्या पर पौराणिकों के विचार। मूल्य ।)

३५ हिन्दी-मराठी-कोष। (अप्राप्य)

३६ स्वाधीनता के सिद्धान्त। आयर्लैण्ड के अमर शहीद टिरेन्स मैक्स्विनी के Principles of Freedom का अनुवाद। आज़ादी की इच्छावालों की नसों में नया खून, नया जोश और स्फूर्ति भरनेवाली पुस्तक। मूल्य ।।)

३७ महान् मातृत्व की ओर। ( नाथूराम शुक्ल ) इस पुस्तक में मातृत्व की जिम्मेदारी, उसकी गुरुता और आदर्श का दिग्दर्शन है। स्त्री-उपयोगी उत्तम और दिलचस्प पुस्तक। मूल्य ।।।=)

३८ शिवाजी की योग्यता। (तामनकर) छत्रपति शिवाजी का चरित्र-निरूपण। उनकी शासन-प्रणाली का तर्कपूर्ण अध्ययन। मूल्य ।=)

३९ तरंगित हृदय। गुरुकुल कांगड़ी के आचार्य श्री देवशर्मा के

विचार-तरगो का सुन्दर सग्रह। स्व० स्वामी श्रद्धानन्द के आशीर्वाद सहित। मूल्य ।।)

४०. हॉलैएड की राज्यक्रान्ति [ नरमेध ] अग्रेजी के सुप्रसिद्ध लेखक मोटले की Rise of the Duch Republic के आधार पर श्री चन्द्रभाल जौहरी का लिखा हुआ डच-प्रजा के आत्मयज्ञ का पुनीत और रोमाचकारी इतिहास। हृदय में उथल-पुथल मचा देनेवाला क्रांतिकारी ग्रथ। मूल्य १।।)

४१. दुखी दुनिया। गरीब और पीडित मानवी दुनिया के करुण चित्र। श्री राजगोपालाचार्य की सच्ची घटनाओ पर लिखी कहानियाँ। मधुर, करुण और सुन्दर। मूल्य ।=)

४२. जिन्दा लाश। टाल्सटाय के The Living Corpse नामक नाटक का अनुवाद। टाल्सटॉय के सब नाटको में यह बडा ही करुण और मर्मस्पर्शी है। मूल्य ।।)

४३. आत्म-कथा। (महात्मा गाधी) ससार के साहित्य का यह एक उज्ज्वल रत्न है। उपनिषदो की भाति पवित्र और उपन्यासों की भाँति रोचक। चरित्र को निर्मल और मन को ऊँचा उठानेवाला। हरिभाऊ उपाध्याय द्वारा किया गया प्रामाणिक अनुवाद। मूल्य १।।)

४४. जब अंग्रेज आये। [ जब्त : अप्राप्य ] मूल्य १।=)

४५. जीवन-विकास। डार्विन के विकासवाद के सिद्धान्त को विशद रूप से समझानेवाली हिन्दी में यह एक ही पुस्तक है। मूल्य १।) १।।।

४६. किसानो का बिगुल। [ जब्त : अप्राप्य ] मूल्य =)

४७ फांसी। विक्टर ह्यूगो लिखित Sentence to Death नामक उपन्यास का अनुवाद। फांसी की सजा पाये हुए एक दुखिया के मनोभावो का चित्रण। वेदना और करुण हृदय की झांकी। मूल्य ।=)

४८. अनासक्तियोग। गीता पर महात्मा गांधी की व्याख्या, मूल श्लोक सहित मूल्य केवल ≡)

केवल अनासक्तियोग =), : गीताबोध -)॥

४९ स्वर्ण विहान (हरिकृष्ण प्रेमी) [ ज़ब्त : अप्राप्य ] मू० ।=)

५० मराठों का उत्थान और पतन। (गोपाल दामोदर तामसकर) मराठा साम्राज्य का विस्तृत और सच्चा इतिहास। मराठी भाषा मे भी मराठो का ऐसा सच्चा और बडा इतिहास नही है। ऐसा महाराष्ट्र के अनेक विद्वान् और नेता मानते है। मूल्य २॥)

५१ भाई के पत्र। ( रामनाथ 'सुमन') स्त्री-जीवन पर प्रकाश डालनेवाली, उनकी घरेलू एव रोजमर्रा की कठिनाई में पथ-प्रदर्शक; बहनो के हाथो में दिये जाने योग्य एक ही पुस्तक। सस्ता सस्करण मूल्य १)

५२. स्वगत। (हरिभाऊ उपाध्याय) चरित्र को गढनेवाले तथा युवको को सच्चा रास्ता दिखानेवाले उच्च और उत्तम विचार। मूल्य ।=)

५३. युगधर्म। (ह० उ०) [ ज़ब्त : अप्राप्य ] मूल्य १=)

५४ स्त्री समस्या। ( मुकुटबिहारी वर्मा ) नारी-जीवन की जटिल समस्याओं का गम्भीर अध्ययन। स्त्री-आन्दोलन के इतिहास सहित-स्त्रियों की समस्या पर यह अच्छी और सग्रह करने योग्य 'रेफरेन्स' बुक है। मूल्य १॥) सजिल्द २)

५५ विदेशी कपडे का मुकाबिला। प्रसिद्ध अर्थशास्त्री श्री मनमोहन गांधी ने इसमे बतलाया है कि भारत किस प्रकार अपनी जरूरत का पूरा कपडा तैयार कर सकता है और विदेशी कपडे को हिन्दु- मूल्य ॥=)

५६. **चित्रपट** । प्रो० शान्तिप्रसाद वर्मा एम० ए० के
संग्रह । भावनामय, करुण और मधुर ।

५७ **राष्ट्रवाणी** । (गांधीजी) [अप्राप्य]

५८. **इंग्लैण्ड में महात्माजी** । ( महादेव देसाई )
दूसरी गोलमेज परिषद् के समय की इंग्लैंड की य
सरस और मजेदार वर्णन । हिन्दी मे अपने ढग का
वृत्तान्त ।

५९ **रोटी का सवाल** । मशहूर क्रांतिकारी लेखक
की अमर कृति Conquest of Bread का सरल
वाद का सुन्दर, सरल और सुबोध विवेचन ।

६०. **दैवी-सम्पद्** । उत्तम नैतिक एव धार्मिक पुस्तक
मनुष्य को मोक्ष होता है ।' गीता की इस उक्ति क
मनुष्य को मोक्ष का रास्ता बतानेवाली पुस्तक ।

६१. **जीवन-सूत्र** । अंग्रेजी में थॉमस केम्पिस लिखित
Imitation of Christ का अनुवाद । जीवन
विचारो को सात्त्विक बनानेवाली पोथी । अंग्रेजी
के समान माना जाता है ।

६२. **हमारा कलंक** । अस्पृश्यता निवारण पर महा
एवं लेखो का संग्रह, उनके महान् उपवास की कहा
के आशीर्वाद सहित ।

६३. **बुद्बुद्** । (हरिभाऊ उपाध्याय) अपने आदर्शों से जीवन का म
मिलानेवाले युवकों के लिए चिंतनीय पुस्तक ।

६४. **संघर्ष या सहयोग ?** प्रिंस क्रोपाटकिन की
पुस्तक का अनुवाद । इसमें बतलाया है कि

लेकर मनुष्य तक सबके जीवन का आधार सहयोग है, संघर्ष नहीं, एकता है, लड़ाई नहीं। मूल्य १।)

६५. गांधी-विचार दोहन। (किशोरलाल मशरूवाला) इसमें महात्माजी के समस्त राजनैतिक, धार्मिक, सामाजिक एवं नैतिक विचारों का बड़ा सुन्दर संकलन और दोहन किया गया है। मूल्य ।।)

६६. एशिया की क्रांति। (सत्यनारायण) [ज़ब्त : अप्राप्य] १।।)

६७. हमारे राष्ट्र-निर्माता। ( रामनाथ 'सुमन' ) लोकमान्य तिलक, स्व० मोतीलालजी, मालवीयजी, महात्माजी, दास बाबू, जवाहरलालजी, मौ० मुहम्मदअली, सरदार और प्रेसिडेण्ट पटेल की जीवनियाँ—उनके संस्मरण, जीवन की झाँकियाँ और उनके व्यक्तित्व का विश्लेषण। हिन्दी में यह पुस्तक जीवन-चरित्र लिखने का एक नया ही मार्ग उपस्थित करती है। अपने ढंग की एक ही मौलिक पुस्तक। मूल्य २।।) ३)

६८. स्वतंत्रता की ओर। (हरिभाऊ उपाध्याय) इसमें बताया गया है कि हमारे जीवन का लक्ष्य क्या है, और हम उस लक्ष्य को किस प्रकार और किन साधनों से प्राप्त कर सकते हैं। हमारा समाज कैसा हो, हमारा साहित्य कैसा हो, हमारा जीवन कैसा बने, जिससे हम स्वतन्त्रता की ओर बढ़ते चले जायें। हिन्दी में इस पुस्तक का बड़ा आदर हुआ है और अपने ढंग की एक ही मौलिक पुस्तक मानी जाती है। मूल्य १।।)

६९. आगे बढ़ो। स्वेट मार्डेन के Pushing to the Front का [illegible] अनुवाद। कठिनाई में पड़े युवकों को सच्चे साथी के समान रास्ता बतानेवाली मूल्य ।।)